॥ श्रीः ॥

# रघुवंशमहाकाव्य ।

महाकवि कालिदासप्रणीत.

मुरादाबादनिवासि पण्डित ज्वालाप्रसाद मिश्र कृत

अन्वय–वाच्यपरिवर्तन–सरलार्थ–और

भावार्थ भाषाटीका समेत

जिसको

विद्यार्थियोंके लाभार्थ,

खेमराज श्रीकृष्णदासने

बंबई

निज "श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेसमें

मुद्रितकर प्रसिद्ध किया ।

संवत् १९६४, शके १८२९.

# Most Respectfully Dedicated

TO

# THE HON'BLE RAJA

PARTAB BAHADUR SINGH C. I. E.

TALUQDAR FORT PRATABGARH ( Oudh )

BY

**PANDIT JWALAPRASAD MISRA MAHOPDESHAK**

**Moradabad**

---

श्रीयुत

## श्री १०८ श्रीमान् राजाप्रतापबहादुरसिंहजी सी. आई. ई.

प्रतापगढाधीश्वर

**महोदयके करकमलमें सादर समर्पित**

श्रीमान् प्रतापगढ ( अवध ) के अधीश्वर और शासकहैं और इस ग्रंथमें अवधनरेश्वरों और मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् रामचन्द्रके चरित्रोंका वर्णन है हमारा धर्म है कि अपूर्व और अलभ्य पदार्थ श्रीमान्के अर्पण करैं इसकारण इस " रघुवंश " के तिलकका अधिकारी नरदेवको समझकर आदर संन्मानके सहित इस ग्रंथको श्रीमान्के करसरोजमें समर्पण करताहूं यदि श्रीमान् इसे अंगीकार करैंगे तो मैं अपने परिश्रमको सफल मानूंगा.

श्रीमान्का शुभाकांक्षी-

ज्वालाप्रसादमिश्र,

मुरादाबाद.

# भूमिका ।

कविशिरोमणि श्रीकालिदासके बनाये हुए अनेक काव्य और नाटक संसारमें विख्यात हैं, उक्त कविने जिस लालित्यतासे अपने ग्रंथोंको निर्माण किया है उसको सहृदय पंडितगण जान्ते हैं, इनके श्लोकोंमें पदपदपर ध्वनि और रसकी वर्षा होती है अलंकार रचनाभी अलौकिक है और उपमाकी तो क्या कहैं संसारभरमें यह ध्वनि गूंज रही है कि ( उपमा कालिदासस्य ) अर्थात् उपमा कालिदासके बांटमें आई है इनके बनाये ग्रंथोंमें रघुवंश महाकाव्य महाप्रसिद्ध सबसे बढ चढ कर है कालिज और पाठशालाओंमें संस्कृत पढनेवाले विद्यार्थी इसको पढते हैं, और परीक्षा देते हैं इसके पढनेसे शब्दबोध होकर दूसरे काव्योंके लगानेकी भी शक्ति हो जाती है, केवल इसी कारण इसका गौरव नहीं है कि इसे विद्यार्थी पढते हैं, नहीं; इसकी रचना ऐसी चमत्कारिणी मनोहारिणी है कि प्रत्येक बुद्धिमान् इसके श्रवण करनेकी इच्छा करते हैं महाकवि बाणभट्टने कहा है.

निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु । प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु मञ्जरीष्विव जायते ॥
अर्थात् विना अर्थ जाने भी उच्चारणमात्रसे तत्कालकी नवीन खिली हुई सघन सुगन्धियुक्त मकरन्दभरी मञ्जरीकी समान कालिदासकी श्रेष्ठकवितामें किसकी प्रीति नहीं होती किन्तु सबहीकी होती है उन्हीं कालिदासकी सूक्ति यह सर्व गुण सम्पन्न रघुवंशमहाकाव्य है.

रघुवंशके ऊपर संस्कृतके बुद्धिमानोंने अनेक टीकाएं की हैं, उनमें मल्लिनाथकी टीकाका अधिक प्रचार है, परन्तु वह भी संस्कृत ही टीका है, इस कारण भाषावाले इसके स्वादसे वंचित रहते हैं, यह विचारकर हमने भाषाके ज्ञाता तथा परीक्षा देनेवाले विद्यार्थियोंके निमित्त इसमें बहुतसी उपयोगी बातोंको लिखा है, जिससे भाषा और संस्कृत जान्नेवाले दोनोंको बोध हो सक्ता है, वह इस प्रकारसे लिखा है कि—

श्लोकान्वय १ वाच्यपरिवर्त्तन २ पदपरिवर्त्तन अर्थात् सरलार्थ ३ अन्वयानुसार भाषार्थ ४ व्याकरणप्रक्रिया अर्थात् शब्दोंकी सिद्धि ५ श्लोकसम्बन्धी कथा ६ और रघुवंशका संक्षेपभी लिखा है, बहुधा परीक्षाओंमें रघुवंशके सातसर्ग होते हैं, और विद्यार्थी भी प्रायः सात ही सर्गतक पढते हैं, इस कारण व्याकरणप्रक्रिया सातसर्ग तक ही की है शेष अन्वयादि उन्नीसों सर्गोंका है, और भाषाटीका इस प्रकारसे की है कि अन्वयके अनुसार उसे पढनेसे भाषा जान्नेवालोंको भी पदार्थका ज्ञान पूरा हो सक्ता है, और कविका आशय लोप न हो जाय इस कारण थोडे ही शब्दोंमें पदार्थको पूरा दिखला दिया है, विभक्तिका अर्थ भी ठीक रक्खा है, पदपरिवर्त्तनमें मल्लिनाथकी सञ्जीवनी टीकाकाभी आशय नहीं जाने दिया है, और उचितस्थानों पर भावार्थभी लिखदिया है, और जहां कहीं कुछ अधिक लिखा है वहां (      ) इस प्रकार कोष्ठके अन्तर्गत करदिया है समासान्तपदोंकी भाषाटीका करनेमें वैसे पद नहीं आसक्ते इस कारण वारंवार ' वाला ' शब्द लाना पडा.

काव्यके पठनपाठनसे केवल लौकिक कार्य संपादन ही नहीं होते किन्तु चतुर्वर्गकी प्राप्ति भी होती है जैसा साहित्यदर्पणमें लिखा है " चतुर्वर्गफलप्राप्तिः सुखादल्पधियामपि । काव्यादेवेति " अर्थात् काव्यसे सुकुमार बुद्धिवालोंको भी सहजमें धर्म अर्थ काम मोक्षकी प्राप्ति होती है जैसा लिखा है कि " बुद्धिमानोंको रामकी समान आचरण करने चाहिये रावणकी समान नहीं " इस प्रकारके उपदेश काव्योंमें होते हैं कहा भी है.

धर्मार्थकाममोक्षेषु वैचक्षण्यं कलासु च । करोति कीर्तिं प्रीतिञ्च साधुकाव्यनिषेवणम् ॥ अर्थात् श्रेष्ठ काव्यके पठनपाठनसे धर्मार्थकाममोक्षका ज्ञान नृत्यगीतादि चौंसठकलाओंमें निपुणता कीर्ति और हरिचरणोंकी प्रीति प्राप्त होती है, नारायणके अवतारकी कथा और स्तुतिसे धर्मकी प्राप्ति होती है, जैसा वेदादि सत् शास्त्रोंमें लिखा है.

" एकः शब्दः सुप्रयुक्तः सम्यक् ज्ञातः स्वर्गे लोके च कामधुक् भवतीति " अर्थात् अच्छीप्रकारसे जाना हुआ अच्छा प्रयोग किया हुआ एक शब्दभी स्वर्गलोकमें अभीष्ट फलका देनेहारा होता है, अर्थप्राप्ति तो प्रत्यक्ष ही है, अर्थसे काम और उससे उत्पन्न हुए धर्मफलसे मुक्तिकी प्राप्ति होती है, विष्णुपुराणमें लिखा है.

काव्यालापाश्च ये केचिद्गीतिकान्यखिलानि च । शब्दमूर्तिधरस्यैते विष्णोरंशा महात्मनः अर्थात् जो कुछ काव्यालाप और गीति हैं यह सब कुछ शब्दमूर्ति धारण करनेवाले विष्णुभगवान्के अंश हैं । इसप्रमाणसे बालकोंसे वृद्धपर्यन्त सबको ही काव्यका अनुशीलन करना उचित है, सर्व साधारणको लाभ पहुंचानाही हमारा टीका करनेका प्रयोजन है.

इसकी टीका करनेका विचार कुछ दिनोंसे हुआ ही था कि अकस्मात् वैश्यवंशावतंस सज्जनमानसहंस परोपकारनिरत गुणग्राहक सत्प्रतिपालक जगद्विख्यात श्रीवेंकटेश्वरयंत्रालयाधिपति सेठजी श्रीखेमराज श्रीकृष्णदासजी महाशयने इसकी टीका निर्माण करनेकी इच्छा प्रगट की उनकी अनुमतिसे यह टीका निर्माणकर इसका सब प्रकार स्वत्व उक्त सेठजीको समर्पण करदिया है.

उक्त सर्वगुणसम्पन्न सेठजी महाशयने जिस प्रकार अनेक विधि सन्मानादिसे हमारे निर्माण किये ग्रंथोंको छापकर हमारा उत्साह बढाया है इसी प्रकार उनके धनधान्य पुत्र संपदा सुखकी वृद्धि हो यही ईश्वरसे हमारी प्रार्थना है.

शेषमें पाठकमहाशयोंसे प्रार्थना है कि यदि कहीं टीकामें कुछ त्रुटि रहगई हो तो अपनी उदारतासे क्षमाकर हंसके समान गुणग्राही होंगे यदि विद्यार्थियोंको इससे कुछ लाभ होगा तो मैं अपना परिश्रम सफल जानूंगा.

पं० ज्वालाप्रसाद मिश्र,

मुहल्ला दिनदारपुरा. मुरादाबाद.

# कविकालिदास।

साधारणको विश्वास है कि राजा विक्रमादित्यकी सभामें नौ जन अद्वितीय पंडित थे इन्हीं नौ मनुष्योंको नवरत्न कहतेहैं कालिदास उसीमेंके एक रत्नहैं। इनके सम्बन्धमें अनेक स्थानोंमें अनेक प्रकारके प्रवाद हैं उन्मेंसे केवल एक प्रवाद उद्धृत करते हैं 'किसी विदुषीकन्याने वडे वडे विद्वान पंडितोंको जीतकर यह प्रतिज्ञा की कि जो कोई मुझे परास्त करदेगा मैं उसीके संग विवाह करूंगी उसकी यह प्रतिज्ञा सुन वहुतसे स्थानोंसे पंडित आये किन्तु कोई भी उस कन्याको पराजित न करसका यह देखकर उसका पिता अत्यन्त विरक्त हुआ और उसने विचार किया कि इसका विवाह किसी मूर्खके साथ करना चाहिये यह विचार उसने वहुतसे मनुष्योंको मूर्खकी खोजमें नियुक्त किया एक स्थान में उन्होंने एक पुरुषको देखा कि वह जिस वृक्षकी शाखापर वैठा है उसीको काट रहाहै वे उसे देख वहुत प्रसन्न हुए और विचारने लगे कि इससे अधिक कौन मूर्ख होगा इससे यही उपयुक्त पात्र है यह विचार उसे कन्याके निकट लाये और कहा यह महापंडित है, पर किसी विशेष नियमसे संकेत द्वारा उत्तर देंगे कन्याने यह स्वीकार कर एक अंगुली दिखाई वरने वडी शीघ्रतासे दो अंगुली दिखाई तव कन्याने तीन अंगुली दिखाई वरने चार दिखाई, तव कन्याने पांच अंगुली दिखाई वरने प्रहारकी शंकासे उसको मुष्टि दिखाई वरका उद्देश्य जो कुछभी हो परंतु कन्याने अपने को पराजित मान लिया उस समय वहुत आनन्द मान कर कन्याके पिताने उस वरके साथ कन्याका विवाह करादिया.

विवाह होनेपर अन्तर्गृहमें जाकर जव स्त्रीपुरुषोंने वार्ता आरम्भ की तव स्वामीके मुखसे ग्राम्य शब्द सुनकर कन्या अत्यन्त चमत्कृत हुई और अत्यन्त तिरस्कार कर स्वामीको घरसे वाहर निकाल दिया. कहते हैं कि वह यही मूर्ख कालिदास थे यह इस प्रकार स्त्रीसे तिरस्कृत हो प्राणत्यागकी इच्छासे सरस्वती कुंडमें कूद पडे। उसमें इनका प्राणत्याग न हुआ परन्तु मूर्खकालिदास कविकालिदास रूपसे परिणत होगये सरस्वती कुंडके माहात्म्यके अनुसार अवगाहनमात्रसेही सरस्वतीने इनके निकट उपस्थित हो वरप्रदान किया कालिदास वरदान पाय पुनर्वार स्त्रीके निकट गये उससमय गृहद्वार वंद देख इन्होंने खोलनेका अनुरोधकिया स्त्रीने स्वर सुनकर स्वामीका आगमन जानकर द्वार न खोला किन्तु गृहमध्यसे ही अस्तिकाश्चिद्वाग्विशेषः प्रत्यागमनका कारण पूछा कालिदासने उसे उत्तर दियो स्त्रीने औरभी विशेष कथा पूछी और वृत्तान्त सुनकर द्वार

---

१ मिथिलामें प्रवाद है कि कालिदास मिथिलाके निवासी थे Journal Asiatic Society Of Bengal Vol XLVII. 1879 pt I P 33 इसी प्रकार दक्षिण देशमें भी प्रवाद है (Indian Antiquary 1879) इसप्रकार अनेक स्थानके प्रवाद पाठ करनेसे बोध होताहै कि वहांपर किसी समयमें विख्यात पंडित लोग रहते थे वहांके मनुष्य ही महाकवि कालिदासको अपने देशका और एक ही ग्रामका रहनेवाला कहते हैं। वंगालेके अन्तर्गत रंगपुरमें इसी प्रकार प्रवाद है Martin's Eastern India III P. 513

२ कपाटमुद्घाट्य चारुलोचने ! कन्दर्पशत्रुर्मम पृष्ठलग्नः। तस्यैव शान्त्यर्थं मिहागतोहं चन्द्रानने ! त्वां शरणं प्रपद्य.

खोलदिया कालिदासने ' अस्ति ' ' कश्चित् ' ' वाक् ' इन्हीं तीन पदोंपर एक एक पद उच्चारण करके तीन काव्य स्त्रीको सुनाये ! आस्तिपदके अनुसार "अस्तुत्तरस्यां दिशि देवतात्मा" इस प्रथम श्लोकसे प्रारम्भकर सत्रह सर्ग कुमारसम्भव । कश्चित् शब्दके अनुसार "कश्चित्कांता-विरह गुरुणा" इसश्लोकसे आरम्भकर मेघदूत काव्य और वाग्विशेष पदका वाक् पद अनुसरणकर "वागर्थाविव संपृक्तौ" इस प्रथम श्लोकसे आरम्भकर रघुवंश निर्माण किया.

इन्होंने रघुवंश कुमारसंभव यह दो महाकाव्य और मेघदूत नामक खण्डकाव्य, अभिज्ञानशा-कुन्तल विक्रमोर्वशी, मालविकाग्निमित्र; यह तीन नाटक प्रणयनकिये, इस समय विशेष प्रमाणसे यह बात सिद्ध है कि विक्रमादित्यकी सभामें जिन नवरत्नोंका नाम कथित है, वे पंडित एक समय नहीं थे शिलालिपी और प्राचीन ग्रन्थोंसे एकसे अधिक विक्रमादित्योंका नाम सुना जाताहै किस विक्रमादित्यके समय कालिदासथे यह निश्चय होना कठिन है, एवं उपरोक्त ग्रन्थोंके छन्दो-बन्ध भाषा और कविताकी मनोहरता मिलानेसे प्रथम कहे छःग्रन्थोंके अतिरिक्त और ग्रंथ इन महाकवि कालिदासके निर्माणकिये प्रतीत नहीं होते, इन्हीं सब कारणोंसे केवल प्रवादके ऊपर निर्भरकर कालिदासकी जीवनी नहीं लिखी जा सकी.

कालिदासकी जीवनी लिखना और अन्धकारसागरमें गोता मारना एकही बात है कालिदासके सम्बन्धमेंभी भिन्न लोकोंके भिन्न २ मत हैं, बल्लाल सेनके भोजप्रबन्धके अनुसार बोध होता है कि कालिदास उज्जयनीनिवासी भोजराजाके सभासद थे, इन भोजराजका राजत्वकाल ११०० खिस्ताब्दमें निश्चय किया है.

भोजप्रबन्धमें कालिदासके समय इन पंडितोंका नाम पाया जाता है, कर्पूर, कालिंग, कामदेव कोकिल, गोपाल देव, तारेन्द्र, दामोदर, धनपाल, प्रसन्नराघव ग्रंथकार जयदेव, बाणभट्ट, भवभूति, भास्कर, मयूर, मल्लिनाथ, महेश्वर, माघ, मुचुकुन्द, रामेश्वरादि, वेदान्ताचार्यकृत विश्वगुणादर्शसे जाना जाता है कि कालिदास, श्रीहर्ष और भवभूति यह भोजराजके समयमें वर्तमान थे, किन्तु विशेष प्रमाण पायागया है कि यह सबही पंडित कालिदासके समयमें नहीं थे ।

ज्योतिर्विदाभरण नाम एक ज्योतिषका ग्रंथ कालिदासके नामसे प्रसिद्ध है, ग्रंथमें लिखा है कि धन्वन्तरि, क्षपणक, अमरसिंह; शंकु, वेतालभट्ट, घटखर्पर, कालिदास, सुविख्यात वराह-मिहर, और वररुचि विक्रमके नवरत्नोंमेंसे थे "शकराजाओंमेंसे पिचानवेंको मारकर विक्रमने कलियुगमें अपना सम्वत् स्थापन किया, मुझ कालिदासने कलियुगके ३०६८ वर्ष बीतनेपर वैशाखमासमें इस ग्रंथको प्रारम्भ कर कार्तिक मासमें परिपूर्ण किया" इसके सिवाय २० अध्या-यके ४६ वें श्लोकमें लिखा है इस समयभी काम्बोज गौड अन्ध मालव और सौराष्ट्र देशीय गण विख्यात वदान्यवर विक्रमके गुण वर्णन करते है.

---

१ बुद्धगया के १००५ विक्रम सम्वत्की खोदी हुई अमरदेवकी शिलालिपिमें इन नवरत्नोंका नाम हैं

२ कालिदास और बाण यह श्रीहर्षसे बहुत पूर्व थे यह बाणभट्टका हर्षचरित्र पाठ करनेसे जानाजाताहै

३ Weber's Sanskrit Literature P 204

भिन्नविषयोंके होनेसे भोजप्रबन्ध और ज्योतिर्विदाभरणको प्रमाणिक ग्रंथ नहीं मानसक्ते, क्योंकि प्रथम तो पहले लिखे नवरत्न एकसमयमें नहीं हुए, द्वितिय ज्योतिर्विदाभरणकी रचनाका प्रकार देखनेसे वह किसी प्रकार इन कालिदासका बनाया विदित नहीं होता, ज्योतिर्विदाभरणका अन्तिम वर्णन जो अभी बीसवें अध्यायसे उद्धृत करचुके हैं, उसके पढनेसे विदित होता है कि ज्योतिर्विदाभरण बनाये जानेसे बहुत पहले राजा विक्रमादित्य वर्तमान थे, और ज्योतिर्विदाभरणके समयमें राजा विक्रमादित्यका सम्वत् और यश चारोंओर फैल गया था.

जर्मनदेशीय पंडित लासनका कथन है कि कालिदास खिष्टाब्दकी दूसरी शताब्दीमें समुद्रगुप्तकी सभामें विद्यमान थे[१] विलफोर्ड और प्रिन्सेप साहेब कालिदासको १४०० चौदहसौ वर्ष हुए बताते हैं, जर्मनपंडित वेबरने ईसाकी दूसरी शताब्दीसे लेकर चौथी शताब्दीके वीचमें कालिदासका होना लिखा है, जेकोबिसाहबने कालिदासके ग्रंथमेंसे 'ज्योतिषिक' शब्द ग्रहण करके निर्णय किया है कि कालिदास ग्रीकदेशके ज्योतिषको जान्ते थे, और इसके अनुसार ३५० खिष्टाब्दसे पहले उनका होना उपपन्न नहीं हो सक्ता ज्योतिषी केर्न एव्म भाउदाजी व मैक्सम्यूलर इत्यादि कालिदासका होना ईसाकी छठीं शताब्दीमें मान्ते हैं.

इस देशके पंडित अक्षयकुमार ईसाकी चौथी शताब्दीके मध्यभागके पश्चात् छठवीं शताब्दीके शेष भागसे पहले और ऐतिहासिकरहस्यके बनानेवाले श्रीयुत डाक्टर रामदास छठी शताब्दीमें कालिदासका होना मान्ते हैं, वह कहते हैं कि उज्जयनीके राजा हर्ष विक्रमादित्यने मातृगुप्त कविपर प्रसन्न होकर उसे काश्मीरका राज्य देदिया, वरन ऐसाभी सुनेमें आता है कि विक्रमादित्यने कालिदासको आधाराज्य देदियाथा, राजतरंगिणीमें कल्हन पंडितने राजा मातृगुप्तको कवि लिखा है हर्षचारित्रके प्रारंभमें प्रवरसेन और कालिदासका नाम पाया जाता है । वितस्तानदीके ऊपर प्रवरसेनने एक बडाभारी पुल बनायाथा, कालिदासने उसही पुलके वर्णनमें 'सेतुकाव्य' लिखा, सेतुप्रबन्धके टीकाकार रामदासनेभी कालिदासको सेतुबन्धका बनानेवाला कहा है, प्रवरसेनको काश्मीरका राज्य देकर मातृगुप्त काशीको चलागया राघवभट्टने शकुन्तलाकी टीकामें मातृगुप्ताचार्यके ग्रंथमेंसे कितने एक अलंकारके श्लोक निकाले हैं उनके पढनेसे वह किसी बडेभारी कविके बनाये पाये जाते हैं, वरन कालिदासकोभी उनका कर्ता कहा जा सकता है, तोरमानका पुत्र प्रवरसेन, वज्रेन्द्रकी बेटी अंजनाके गर्भसे उत्पन्न हुआथा, पहले तोरमानका भ्राता हिरण्य काश्मीरमें राज्य करताथा, उसने तोरमानको बन्दी

---

१ Journal Asiatique Sept 1844 P 250 )

२ Indische ALterthumskunde II 457, 1158—60

३ Monats berichte der Koniglcek Preussischen Akademie der Wissenchaften Zu Berlin 1873 P 554-558.

४ Kern's Brihat-Sanhita p. 20 Bhau Daji in the journal of the Bombay Branch Roy. As. Soc. 1861 P. 19, 30, 200, 207, Max Muller's India, What can it teach us. P. 320

करलिया, तोरमान और हिरण्यके मरनेपर पहले तो प्रवरसेनने उत्तराधिकार नहीं पाया, वरन इस बातका बहुतही झगडा किया कि यथार्थ कौन इस राज्यके पानेका अधिकारी है, उस समय उज्जयनीका राजा विक्रमादित्य (दूसरा नाम हर्ष) भारतवर्षमें एकछत्र राज करता था, उसनेही मातृगुप्तको काश्मीरका राज्य देदिया, यही मातृगुप्त कालिदास हुवा मेक्समूलरके मतसे तोरमान खिष्टाब्द सन् ५०० और प्रवरसेन ५५० खिष्टाब्दमें विद्यमानथो इस कारण कालिदास और विक्रमादित्यका उस समयमें वर्तमान होना संभव नहीं.

ऊपर की कोईभी सम्मति सत्य नहीं जान पडती, मातृगुप्त और कालिदासको एक पुरुष नहीं माना जासक्ता, प्रथम तो किसी प्राचीन पुस्तकमें कालिदास और मातृगुप्तका एक होना नहीं लिखा है, राजतरंगिणीमें कविने मातृगुप्तके वर्णनमें बहुतसी बातें लिखी हैं, परन्तु कल्हन पंडितने एकवारभी उसको कालिदास नहीं कहा, यदि मातृगुप्तका कालिदास होना पंडित कल्हनको विदित होता तो वह अवश्य लिखजाता, बस जो बात कल्हन पंडितको विदित न थी, उसबातका अनुमान करके हम कैसे विश्वास करलें, क्षेमेन्द्रके बनाये औचित्य विचार चर्चा सुभाषितावली और सूक्तिकर्णामृत ग्रंथमें कालिदास और मातृगुप्तके श्लोक पृथक् २ लिखे हैं, जो श्लोक मातृगुप्तके नामसे इन ग्रंथोंमें लिखे हैं, उनमें किसीमें भी कालिदासके नामका चिह्न नहीं है, परन्तु जो श्लोक कालिदासके नामसे उतारे गये हैं वह सब कालिदासके बनाये काव्य नाटकादिमें पाये जाते है, उक्त पुस्तकोंसेभी कालिदास और मातृगुप्तका पृथक् पृथक् होना निश्चित है.

कर्पूरमंजरीके बनानेवाले वासुदेवने अपने ग्रंथमें मातृगुप्तको अलंकार बनानेवाला कहा है, सुन्दर मिश्रके नाट्य प्रदीप पढनेसे विदित होता है कि मातृगुप्तने भरत मुनिके बनाये नाट्य शास्त्रकी विवृत्ति बनाईथी, परन्तु कालिदासही जो मातृगुप्त होता तो प्रवादके बीच अवश्यही उसका नाम इन ग्रंथोंकी रचनामें पाया जाता.

इतने प्रमाणोंसे विदित हुआ कि मातृगुप्त अलगही कोई कवि था, अब यह देखा जाता है कि कालिदास, प्रवरसेन, हर्ष विक्रमादित्य और मातृगुप्त एकही समयमें हुएथे, इसी कारण जो कालिदासकोभी इसही समयका मानलिया जाय तो उन पंडितोंकेभी अनुमानमें विवश होकर कुछ कुछ सत्य मानना पडेगा.

डा० भाऊदाजी इत्यादि पुरावृत्त जाननेवालोंने हर्षचरित्रमें प्रवरसेन और कालिदासका नाम देखकर इन दोनोंका एकही समयमें होना माना है वह श्लोक यह है—

कीर्तिः प्रवरसेनस्य प्रयाता कुमुदोज्ज्वला।
सागरस्य परं पारं कपिलेनेव सेतुना ॥ १४ ॥

१ Dr. Bhao Daji in Journal of the Royal Asiatic Society Bombay Vol VIII P 249-50

२ Max Muller's India What can it Teach us P. 319. परन्तु शिलालिपिसे तोरमान सन् ई० ५०० के कुछ पहले और उसका पुत्र मिहरकुल ई० ५३३।५३४ से कुछ पहले हुआ जान पडता है. Eleet's inscription indiear Vol III.

सूत्रधारकृतारम्भैर्नाटकैर्बहुभूमिकैः
सपताकैर्यशोलेभे भासो देवकुलैरिव + ॥ १६ ॥
निर्गतासु न वा कस्य कालिदासस्य सूक्तिषु ॥
प्रीतिर्मधुरसान्द्रासु मञ्जरीष्विव जायते ॥ १७ ॥

इन श्लोकोंसे प्रवरसेन और कालिदासका प्रसिद्ध कवि होना विदित होता है, परन्तु स्फुट इनका एक समयमें होना बुद्धिमें नहीं आता, राजा रामदासरचित रामसेतुप्रदीप नामक सेतुबन्धकी व्याख्याकी सूचनामें लिखाहै—

"इह तावन्महाराजप्रवरसेननिर्मितं महाराजाधिराजविक्रमादित्येनाज्ञप्तो निखिलकविचक्रचूडामणिः कालिदासमहाशयः सेतुप्रबन्धंचिकीर्षुः"

अर्थात् राजा प्रवरसेनके निमित्त राजा विक्रमादित्यकी आज्ञासे कालिदासने सेतुबन्ध नामक ग्रंथ बनाया।

राजतरंगिणीमें लिखाहै कि जब प्रवरसेन काश्मीरका राजा हुआ तबसे बहुत पहलेही हर्ष विक्रमादित्यकी मृत्यु होगई थी।

राजतरंगिणी ( ३ । ३८९ । ३९० । इसकारण विक्रमादित्यकी आज्ञासे प्रवरसेनके लिये कालिदासका प्राकृत भाषामें सेतुबन्ध बनाना संभव नहीं होसक्ता, रामदास खिष्टाब्दकी सोलहवीं शताब्दीमें हुआथा,उससे पहले हुए कुलनाथने अपने बनाये रावणवधके टीकाकी सूचनामें लिखाहै.

'श्रीचन्द्रचूडचरणाम्बुरुहं प्रणम्य, देवीं प्रसाद्य च गिरं कुलनाथनाम्ना ॥ व्याख्यायते प्रवरसेननृपस्य सूक्तं सन्देहनिर्भरदशास्यवधप्रबन्धम्'

यहांपर कुलनाथने राजा प्रवरसेनकोही सेतुबन्धका बनानेवाला कहा है.

औचित्य विचारचर्चा, सूक्तिकर्णामृतादि ग्रंथोंके पढनेसे प्रवरसेनका प्रसिद्ध कवि होना प्रमाणित होताहै, हर्षचरितके दो श्लोक मनलगाकर पढनेसे विदित होताहै कि बाणभट्टके पहले राजा प्रवरसेन सेतुकाव्य और कालिदास काव्य और नाटक बनाकर प्रसिद्ध हुए थे.

अब जानागया कि कालिदास और मातृगुप्त पृथक् पृथक् थे, कालिदासने सेतुबन्ध नहीं बनाया, और वह प्रवरसेन अथवा हर्षविक्रमादित्यके समय में थे या नहीं इसबातका कोई पूरा प्रमाण नहीं मिलता, अब फिरभी प्रश्न उठा कि कालिदास किस समयमें वर्तमान थे.

प्राचीन कवि बाणभट्ट, वाक् पति, खण्डनखाद्यके बनानेवाले श्रीहर्ष, क्षेमेन्द्र, वामनादि अनेक प्राचीन कवियोंने कलिदासका नाम लिखाहै, वरन शकाब्द ५५६ में दियेहुऐ चौलुक्य राज्य पुलिकेशीके ताम्रशासनमें कालिदास और भारविका नाम पाया जाता है.

येनायोजित वेश्म स्थिरमर्थविधौ विवेकिना जिनवेश्म
स विजयतां रविकीर्तिः कविताश्रितकालिदासभारविकीर्तिः ॥

---

+ भाऊदाजीने मेक्समूलरादिके हर्षचरित्रसे जहांपर यह श्लोकउतारे हैं वहांपर यह श्लोक नहीं लिखा॥

१ त्रिगर्तानाम्भुवं जित्वा सब्रजन्नथ भूपतिः । विक्रमादित्यमश्रृणोत् कालधर्ममुपागतम्

२ राजतरंगिणीमें ३ । ३९०

३ सेतुबंधका दूसरा नाम रावणवध या दशास्य प्रबन्ध है,

सुप्रसिद्ध कुमारिल भट्टने अपने किये तन्त्रवार्तिक में कालिदासकी शकुन्तलाका 'सत्यं हि सन्देहपदेषु' यह वचन उद्धृत कियाहै इसके सिवाय भोटदेशके तञ्जौर ग्रंथमें कालिदासका नाम एवं यव और वलिद्वीपकी कविभाषामें रघुवंश और कुमारसंभवका अनुवाद पाया जाताहै.

पाश्चात्यपंडितों का मत है कि हिन्दुओंने ६०० खिष्टाब्दमें यवद्वीपमें जाकर वासकिया, इससे यह बात कुछ असंभव नहीं ज्ञातहोती, कि उनके यँवद्वीप में जानेसे पहले कालिदास विद्यमानथे.

विलायतवाले और कोई कोई देशी लोगभी लिखतेहैं कि कालिदास के ग्रंथोंमें होरा शास्त्रीय ग्रीक शब्दका वर्णन है; ग्रीकलोगोंका होराशास्त्र ईसाकी तीसरी शताब्दीमें बनकर पूर्ण हो गया, इसकारण इस शताब्दीके उपरान्त भारतवासियोंने यह शास्त्रग्रहण किया है जिसशास्त्र में जातक यात्रिक, और विवाह लग्नादिकही हैं, वराहमिहिरने उस शास्त्रकाही होरा नाम रक्खा है.

यद्यपि होरा शब्द किसी प्राचीन ग्रंथमें नहीं पाया जाता, परन्तु इस शब्दका प्रतिपादन करनेवाले अनेक मूल विषय रामायण महाभारतादि अतिप्राचीन ग्रंथो में पाये जाते हैं, बस होरा शास्त्रका प्रतिपादन करने वाले मूलतत्त्वको ग्रीक होरा शास्त्र बनाये जाने के बहुत पहले भारतवासी जान्तेथे. इसमें कोईभी सन्देहनहीहै, वराहमिहिरने यवनाचार्यके ग्रन्थसे होरा शास्त्रकी अनेक बातोंका संग्रह कियां है.

यवनाचार्य वा यवनेश्वर प्रणीत अष्टक वर्ग, विन्दुफल, ताजक, शास्त्र नक्षत्र चूडामणि मीनराज जातक, यवनसार, यवनहोरा, रमलामृत, लग्नचन्द्रिका, वृद्धयवनजातक, स्त्रीजातकादि कितने एक ग्रंथ मिलतेहैं, वराहमिहर कृत बृहज्जातक भट्टोत्पल केशवार्क और मार्तण्डचिन्तामणिकी टीकामें विश्वनाथ ने यवनाचार्य के संस्कृत वचन लिखे हैं, इनके सिवाय रोमक सिद्धान्त नामक संस्कृत भाषामें ज्योतिषका ग्रंथ पायाजाता है शाकल्य संहिता हायनरत्न ज्ञानभास्करादि ग्रंथोंमें और वराहमिहरादि ज्योतिषियोंनेभी रोमाचार्य के संस्कृत वचन अपने २ ग्रंथोंमें लिखे हैं।

ऊपरके प्रमाणों से विदित होतां है कि भारतवर्षीय ज्योतिषियों ने होराशास्त्रकी किसी २ बातमें संस्कृत भाषामें लिखेहुए यवन और रोमाचार्य के ग्रंथों से सहायता लीहै,परन्तु यह बात नहीं पाई जाती कि उन्होंने ग्रीक वालों के ग्रंथ पढकर होरा शास्त्र लिखाथा पहले तो यह देखनाचाहिये कि कालिदासने यवन शब्दसे किसदेशके मनुष्य वा किसजातिका वर्णनकिया है रघुवंशमें लिखाहै—

पारसीकांस्ततोजेतुं प्रतस्थे स्थलवर्त्मना । यवनीमुखपद्मानां सेहे मधुमदं न सः ॥
संग्रामस्तुमुलस्तस्य पाश्चात्यैरश्वसाधनैः, शार्ङ्गकूजितविज्ञेयप्रतियोधेरजस्यभूत् ॥
भल्लापवर्जितैस्तेषां शिरोभिः श्मश्रुलैर्महीम् । अपनीतशिरस्त्राणाः शेषास्तं शरणं ययुः ॥

रघुने पारसियोंके जीतनेके निमित्त थलके मार्गसे गमन किया, वे यवनियोंके मुखकमलका मधु न सहसके, उस काल उन घुडसवार ( पारसी ) यवन मनुष्योंके साथ उसका घोर संग्राम

---

१ Webers Sanskrit Literature P. 208.

२ जो यवनाचार्यके इन ग्रंथोंका ग्रीकभाषामें अनुवाद होता तो अवश्य ही कोई २ मूल ग्रंथभी ग्रीकवालोंके यहां मिलता परन्तु अबतक वहां कोई मूलग्रंथ नहीं मिलता.

३ ' पाश्चात्यैर्यवनैः सह, इति मल्लिनाथः ।

हुआ, धूरिसें रणभूमि छा गई, उस समय धनुषकी टकारके शब्दसेके योधाओंका ज्ञान हाताथा महावीर रघुने यवनोंके डाढीमूछोंसे शोभित शिर भल्लास्त्रसे काट कर रणभूमिको ढक दिया तव बच हुय यवनोंने माथेकी टोपी उतार कर रघुकी शरण ली.

कालिदासने पारसियोंको यवन और उनकी स्त्रियोंको यवनी लिखा है, कालिदासके सिवाय महाभारतमें भी फारसके निकट रहनेवाले बाल्हीक लोगोंकी स्त्रियोंको मदिरा पीनेमें आसक्त बताया है, यास्क निरुक्त पढनेसे यह विदित होता है, कि बाल्हीकसे पूर्वकी ओर रहनेवाले प्राचीन कम्बोज देशके मनुष्य संस्कृतभाषामें बात चीत करते थे, सब पुराणोंकी सम्मतिसे भारतवर्षकी पश्चिमसीमा पर यवन और महाभारतमें रोमनामक देश भारतवर्षके अन्तर्गत कहा गया है, सभापर्व भीष्म प० अ० ९ इन प्रमाणोंसे यवनाचार्य और रोमकाचार्यको रोम या ग्रीस देशका रहनेवाला नहीं कहा जा सक्ता.

प्राचीन पारसीलोगोंकी व्यवहार की हुई प्राचीन जन्दभाषा वैदिक छान्दस भाषाका दूसरारूप और अपभ्रंश है पुराने समयके पारसीलोग होराशास्त्रका मूल तत्त्वजान्ते थ, इस बातका अनुमान प्राचीन अवस्था और यवनादि ग्रंथोंके पढनेसे मिलता है.

सूर्यसिद्धान्तके मतसे सूर्यके अंशसे उत्पन्नहुये मयनामक असुरने ज्योतिश्शास्त्रका प्रचार किया, विलायतके पंडितोंने मयको ग्रीक ज्योतिषी तुरमय ( Ptolemaios ) माना है ( ३ ) परन्तु हमारे विचारसे पारसियोंके अवस्ताशास्त्रमें कहा हुआ ज्योतिःप्रकाशक सूर्यांश ' अहुर सयद ' संस्कृतमें कहा हुआ " असुर मय " विदित होता है:

यदि असुरमयसेही प्रथम ज्योतिःशास्त्रको निकाला हो तो यह बात असंगत नहीं होगी कि भारतवासियोंनें कोई२ बात ज्योतिषकी प्राचीन पारसी अथवा उनके निकट रहनेवाले यवनोंसे सीखीथी इस्से ग्रीक होराशास्त्रके प्रमाणोंसे कालिदास ४०० चारसौ खिष्टाब्दके उपरान्त हुए थे यह नहीं कहा जा सक्ता

१ यूरोपीय रोमदेश ' रोमूलस ' ( Romulus ) नाम एक एक आदमीके नामसे वसा है ( ७५३ पू: ) ट्रैययुद्धसे आयें हुए इनियससेभी पीछे ( रोमूलस ) हुआथा, परन्तु उस इनियसकेभी व त पहले महाभारतमें रोमक और रोमनदेशका वर्णन रहनेसे उसको वर्तमान रोमका नाम नहींदे सक्ते.

२ See Edicst Of Asok Inscriptionum Lndicarum Vol I and Weber's Sanskrit Literature P. 253.

३ संस्कृत असुर पारसीमें ' अहुर ' और ' मय ' स्थानमें ' मयद ' हुआ है जिस प्रकार सिंधुके स्थानमें हिंदु और सप्तस्थानमें हक पद सिद्ध हुआ है वैसे ही संस्कृत सौर स्थानमें पारसिक ' होर ( पुं. सूर्य ) पद सिद्ध होता है ' प्राचीन पारसी सूर्यको पुलिंग ' कहुत ' परन्तु होराशास्त्रमें इसका व्यवहार ग्रीकलोग स्त्रीलिंगसे करते हैं इस भांति होरा शब्द ग्रीक भाषामें स्त्रीलिंगरूपको प्राप्त हुआ है

See English Cyclopadia Science Vol I. P. 657

४ कालिदासके कुमारसम्भवमें जामित्र शब्द रहनेसे अनेक लोग उस शब्दको ग्रीक होरा शास्त्रमें कहा हुआ ( डियामिट्रस वा डियामिट्रन ) शब्दका अपभ्रंश कहते हैं, परन्तु हमने ग्रीक होरा शास्त्रके पूर्ण होने और ईशाके जन्मसे बहुत पहलेके बने हुए ( होमरू ) आदि ग्रंथोंमें ' डियामिट्रन ' शब्द दखा है फिर इस शब्दके ऊपर भरोस. रखकर कालिदासको तीसरी शताब्दीका मनुष्य नहीं कहा जा सक्ता.

कालिदासकी शकुन्तलामें धनुष और वनके फूलोंकी माला धारण करनेवाली यवनियें मृगया प्रेमी हिन्दुराजाके साथ रहनेवाली कही गई हैं, यथा " एसो बाणासणहत्थाहिं जवणीहिं वणपुप्फमाला धारिणीहिं पडि वुदो इदो एव्व आअच्छदि पिभवअस्सो ( अभि० श० २ अं० )

इतिहासजाननेवालोंने इन स्त्रियोंको वाल्हीक लोगोंकी स्त्रियें बताया है, इस प्राचीन कालसे वाल्हीक लोगोंके साथ भारतवर्षका सम्बन्ध रहनेके बहुतसे प्रमाण मिलते हैं परन्तु ईसाकी पहली शताब्दीसे यह सम्बन्ध टूटगया ऐसे अवसर पर जब कि वाल्हीकदेशीय पुरुषोंके साथ भारतवर्षके रहनेवाले आर्योंको सम्बन्ध था, तब उस समय कालिदासका होना कुछ असम्भव विदित नहीं होतो

खिष्टाब्दकी पहली शताब्दीका एक पत्थर नासिकसे निकला है इसमें शकारि नाम खुदा है विक्रमादित्यका एक नाम शकारिभी था, भारतवर्षमें बहुत लोग कहते हैं कि कालिदासभी इसी राजा विक्रमादित्यके समयमें हुये, यदि लोगोंके कहने में कुछ सत्यता हो तो पहली शताब्दीके भी पहले शकारिके समयमें कालिदासका होना बहुत ठीक है, मेघदूतमें २९ से लेकर ४३ श्लोकतक मन देकर पढनेसे कुछ २ अनुमान होता है कि कालिदास उज्जयनीके निवासी थे.

बहुतसी पुस्तकोंमें कालिदासका नाम चल रहा है, परन्तु यह सबही महाकवि कालिदासकी बनाई विदित नहीं होतीं, प्रसिद्ध टीकाकार मल्लिनाथने रघुवंश, कुमारसम्भव, और मेघदूत महाकाव्यकोही महाकवि कालिदासका बनाया हुआ लिखा है, नाटकोंके बीचमें शकुन्तला और विक्रमोर्वशीही महाकविजीके करकमलसे निकली हैं, कोई कोई मालविकाग्निमित्र नाटक और ऋतुसंहार खण्डकाव्यको कालिदासका बनाया हुआ मान्ते हैं, परंन्तु शकुन्तला और मालविकाग्निमित्रकी रचनामें बहुत भेद है, इस कारण मालविकाग्निमित्रको इन कालिदासरचित कहनेमें सन्देह है. यह औरोंका मतहै पर हमारीसमझमें इन्हींकालिदासके अनेक ग्रंथहैं पर बहुतसे ओरोंके भी हैं.

संस्कृतके साहित्यमें संसारमें कालिदास एक महाकवि हुए, मनुष्यका चित्र खेंचने, स्वभाव वर्णन करने, और मधुरछन्द गूथनेमें कालिदासकी बराबर काव्य संसारमें वाल्मीकिजीके सिवाय और किसीने जन्म नहीं लिया, कालिदासने अपने बनाये प्रत्येक ग्रंथमें अपनी अनुपम कवित्वशक्तिका प्रमाण दिया है.

---

१ और किसी संस्कृत काव्य नाटकमें हिन्दु राजाके साथ रहनेवाली धनुषबाण धारण किये हुए यवनियोंका ऐसा चित्र अंकित नहीं हुआ यह बातभी ऊपरके मतको पुष्ट करती है।

२ मल्लिनाथकविः सोयं मन्दात्मानुजिघृक्षया। व्याचष्टे कालिदासीयं काव्यत्रयमनाकुलम् ॥ कालिदासगिरांसारं कालिदासः सरस्वती। चतुर्मुखो यथा साक्षाद्विदुर्नान्येतु मादृशाः ॥

रघु० मल्लिनाथ कृत संजीविनी टीका।

उपरोक्त ग्रंथोंके सिवाय अम्बास्तव, कालीस्तोत्र, काव्यनाटकालंकार, घटखर्पर, चण्डिकादण्डस्तोत्र, दुर्घटकाव्य, नलोदय, नवरत्नमाला, नानार्थकोष, पुष्पवाणविलास,प्रश्नोत्तरमाला, राक्षसकाव्य, लघुस्तव, विद्वद्विनोदकाव्य, वृत्तरत्नावली, वृन्दावनकाव्य, श्रृंगारतिलक, श्रृंगारसार, श्यामलादण्डक, श्रुतबोध इत्यादि यद्यपि कालिदासके बनाये कहे जाते हैं, परन्तु निःसन्देह यह पुस्तकें पृथक् २ पंडितोंने समय २ पर बनाई हैं, बहुत मनुष्योंका विश्वास है कि नलोदय महाकविकालिदासने बनाया है परन्तु हमने विशेष प्रमाण पाया है कि यह ग्रंथ नारायणके पुत्र रविदेवने निर्माण किया है, इस ग्रंथकी रामऋषिकृत प्राचीन टीकामें इसका प्रमाण पाया जाता है.

देवभूरचित कविकल्पलता, और राजशेखरके प्रबन्धकोषमें तीन कालिदास पाये जाते हैं बलभद्रके पुत्र कालिदासका बनाया कुण्डप्रबन्ध और रामगोपालके पुत्र कालिदासकी बनायी त्रिपुरसुन्दरीस्तुति टीका प्रचलित हो रही है.

ज्योतिर्विदाभरण, रत्नकोश, शुद्धिचन्द्रिका, गंगाष्टक, और मंगलाष्टक इत्यादि ग्रंथ कालिदास नामधारी पृथक् पृथक् मनुष्योंके लिखेहुए हैं, इसके सिवाय कालिदास गणकनामक एक मनुष्य था, उसका बनाया हुआ शत्रुपराजय, शास्त्रसार, अभिनव कालिदासका बनाया हुआ अभिनव भारतचम्पू और भागवत चम्पू, अभिनवकाश्यप कालिदासकृत श्रृङ्गारकोष, भाण नवकालिदास रचित सारसंग्रहकाव्य पाया गया है.

"पिछले वर्ष नेपालसे रघुवंशकी एक पुस्तक पाई गई थी उसमें पहलेको दो पृष्ठ नहीं शेष सब हैं पुस्तकके पीछे लेखकने सम्वत् भी दिया है"

"इति मिश्रकालिदासकृतौ रघुवंशे महाकाव्ये एकोनविंशः सर्गः समाप्तः।

लसम ४१७ माघी पूर्णीमायां तिथौ कुजे ए दीने वीरपुरग्रामे लिखितमिदं पुस्तकं श्रीविश्वनाथ शर्मभिरिति"

लसम लक्ष्मण सम्वत् का चिह्न है लक्ष्मणाब्दके आरम्भ होनेके विषयमें पंडित लोगोंका मतभेद है पं० किल हरणाने Endiau Antiquary इण्डियन एनटीक्वायरी नामक पत्रिकाके उन्नीसवें खण्डमें लिखा है कि सातवीं अक्टूबर १११९ खिष्टाब्दमें कार्तिक शुक्ल प्रतिपदा अतीत शकाब्द १०४१ लक्ष्मणाब्द आरम्भ हुआ इस हिसाबसे यह पुस्तक १५३० खिष्टाब्दके प्रारंभमें लिखी गई थी, अर्थात् वह पुस्तक ३५८ वर्षकी पुरानी है.

यह पोथी तिरहुत बंगाला अक्षरमें लिखी है र के नीचे—ऐसा चिह्नहै व ब में कोई भेद नहीं है, पोथीमें पाठभेद अधिक हैं,स्याही कहीं कहीं अधिक फीकी पडगई है कोई२स्थल नहीं पढा जाता.

इस पुस्तकके अन्तमें मिश्र कालिदास यह शब्द होनेसे कालिदासके ब्राह्मण होनेमें कोई सन्देह नहीं, हम जहांतक जान्ते हैं वहांतक मालूम होता है कि उडीसा और विहारके ब्राह्मणोंकी

---

१ R. G. Bhandarkar's Reports Sanskrit Miss For 1883-4 ) P. 16

२ Prof, Petersom's Brd Report on the Search For sans. Miss P. 337

३ यह ग्रंथ सन् १७५१ ईस्वीमें बना.

४ माध्वाचार्यने अपने संक्षेप शंकरजयमें अपना नाम अभिनव कालिदास लिखा है.

मिश्र उपाधि है उडीसाके मिश्र बाजपेयी शतपथी इत्यादि ब्राह्मणलोग अपनेको कान्यकुब्ज ब्राह्मण कहते हैं, इसी प्रमाणसे कालिदासको भी कान्यकुब्ज ब्राह्मण कहा जा सक्ता है,न वह महाराष्ट्रीय थे न बंगाली; काशी या कोशलामें कहीं उनका जन्म हुआथा, फिर वे उज्जयनीके सभासद हुए. इधर एक और दूसरा प्रमाण देखनेसे इनके समयका प्रौढ निश्चय दूसरी प्रकारसे होता है साधारण और पुष्ट प्रमाण इस विषयका यह है कि कुमारिलभट्टने अपने बनाये तंत्रवार्तिक नामक ग्रंथके एक पद्यार्धको पूर्ण करनेके लिये "सतांहि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरण प्रवृत्तयः" इस कालिदासकृत शकुन्तलाके पद्योत्तरार्धको उद्धृत कियाहै, और कुमारिलभट्टका होना शंकराचार्यके समकालीन निर्विवाद है जिनका आविर्भाव युधिष्ठिर सम्वत् २६३१ में हुआ है इस समय युधिष्ठिर सम्वत् ५००९ होनेसे इतना तो स्पष्टही है कि उक्त महाकवि अबसे २३७८ वर्ष पूर्व अवश्य थे, उक्त समयमें आदि शंकराचार्यके होनेमें प्रमाणरूपसे इतना ही बहुत है कि श्रीमान् आदि शंकराचार्यजी महाराजको दिये हुए राजा सुधन्वाके ताम्रपत्रमें युधिष्ठिरका सम्वत् २६६३ है इससे यह स्पष्ट है कि यह पत्र शंकराचार्यकी ३२ वर्षकी अवस्थामें लिखा-गया, ऐसे शंकराचार्यका समय निर्णय होनेसे उनके समकालिक कुमारिलभट्टका भी समय निर्णय होगया, ऊपरकहे हुए हेतुके अनुसार निःसन्देह यह सिद्ध है कि कालिदास कुमारिलभट्टसे पूर्व हुए परन्तु विशेष निश्चय ऐसे होसकता है कि कालिदासकृत मालविकाग्नि मित्र नाटकके अन्तमें कविके 'सम्पत्स्यते न खलुगोप्तरिनाग्निमित्रे' इस पदमें गोप्तरि इस वर्तमानताबोधक सप्तम्यन्त प्रयोगसे जाना जाताहै कि उक्त कवि अग्निमित्रके शासन कालहीमें उत्पन्न हुए और अग्निमित्र शुंगवंशका द्वितीय राजा था, अग्निमित्रकी समयव्यवस्था यह है.

पाण्डवाके उपरान्त १००० वर्षतक वार्हद्रथ, फिर १३८ वर्षतक प्रद्योत, पश्चात् ३०० वर्ष तक शिशुनाग, फिर १०० वर्षतक नन्द पश्चात् १३७ वर्षतक मौर्य और पीछे शुंगवंशी राजा हुए. जिनमें यह दूसरे थे इन वर्षोका जोड १६७५ होताहै और वर्तमान युधिष्ठिर सम्वत् ५००९ मेंसे इसको निकालनेसे ३३३४ वर्ष अवशिष्ट रहतेहैं यही शुंगवंशकी स्थितिका समयहै इसी अवसरमें कालिदासभी थे इससे स्पष्ट है कि महाकविकालिदासने ईसवी सन् से पन्द्रह-वीं शताब्दी पूर्व इस भारतवर्षको शोभित कियाथा.

यह हिसाब निर्भ्रान्तहै यदि किसीप्रकारसे इस गणितको कोई उल्लंघनभी करसके तो भी कालिदासका समय महाराज विक्रम वा भोजके समयसे पीछे किसी प्रकारभी प्राचीन प्रमाणोंसे सिद्ध नहीं होता, इसका अविकल इतिहास न मिलनेसे ही हमको इतना अनुमान और प्रमाण संग्रहकरना पडाहै आशा है कि पाठक इस निबन्धको देखकर प्रसन्न होंगे

सज्जनोंका अनुगृहीत.
२१।१२।०७ } **ज्वालाप्रसाद मिश्र,**
दिनदारपुरा–मुरादाबाद.

# रघुवंशका संक्षेप

## प्रथमसर्ग.

शिवपार्वतीकी वन्दना, रघुवंशके गुण कथन, राजा दिलीपकी मनुवंशमें उत्पत्ति, उसकी कीर्तिका वर्णन, पुत्र न होनेके कारण पृथ्वीकी पालना रक्षामें मंत्रियोंको नियुक्त कर राजाका गुरुवशिष्ठके आश्रममें रानीसहित जाना, और अपना दुःख कहना, वशिष्ठका ध्यानसे राजाके सन्तान न होनेके कारण जान कर राजासे कहना कि इन्द्रलोकसे लौटते हुये तुमने कामधेनुकी प्रदक्षिणा नहीं की, इस कारण उसने शाप दिया है कि मेरी सन्तानके आराधन विना राजाके सन्तान न होगी, आकाशगंगामें दिग्गजोंके स्नान करनेके शब्दसे तुमने वह शाप न सुना, इस समय वह गौ वरुणके यहां यज्ञमें है, उसकी पुत्री नन्दिनी हमारे यहां है, इसकी तुम विधिपूर्वक टहल करो, जब यह चले तो चलो बैठने पर बैठो, जल पीनेपर पिओ संध्याको इसके पीछे आओ, इसके सोजाने पर शयन करो, और आते जाते समय रानी इसकी पूजा करे, इस प्रकार करनेसे यह प्रसन्न हो सर्व मनोरथ पूर्णकरदेगी राजाने यह स्वीकार किया और रात्रिको गुरुकी बताई पर्णशालामें दोनों सोरहे ॥ १ ॥

## दूसरासर्ग.

प्रातःकाल होतेही रानीसहित राजाने गौका पूजन कर बछडेको दूध पिलाय गौको वनजानेके निमित्त छोडा, और आप उसकी सेवा करनेको साथ चला, थोडी दूर चलकर रानीको लौटादिया, और गुरुके कहे अनुसार सेवा करने लगा, डांस उडाता, सुन्दर घास लाकर खवाता, खडी होने पर खडा होता, बैठने पर बैठता, बहुत क्या छायाकी समान राजा उसके पीछे चलने लगा, संध्याको आश्रममें आता, उस समय रानीभी गौकी पूजा करती, दूध दुहजाने पर राजा फिर उनकी सेवा करता, इस प्रकार सेवा करते २ इक्कीस दिन बीतगये, तब गऊ राजाकी परीक्षा लेनेकी इच्छासे हिमालयपर्वतकी गंगाकिनारेवाली गुफामें प्रवेश कर गई, वहां उसे एक सिंहने पकडलिया, राजाने यह देख धनुपरर बाण चढाया, परन्तु राजाका हाथ वैसेही स्थित रहगया, तब सिंहने कहा राजा मैं कुम्भोदर नाम शिवजीका गण हूं, तुह्मारे आगे जो यह देवदारूका वृक्ष है, इसे पार्वतीने सींच कर पुत्रवत् पालाहै, एक समय वनैले हाथियोंने आनकर शिर खुजाकर इसकी छाल छुटा दी, तब पार्वतीके शोचकरने पर शिवजीने मुझे सिंह बनाकर इस वृक्षकी रक्षाको यहां रखदिया है,

और कह दिया है जो कोई जीव इस गुफामें आजाय, उसे भक्षण करो, सो आज परमेश्वरकी दी हुई यह गौ आगई है सो मै इसे नहीं छोडूंगा, तेरा पराक्रम मुझपर नहीं चलेगा, तब राजाने कहा शिवभी मेरे मान्य है, परन्तु यह गुरुका धनभी नेत्रोंके सामने नष्ट नहीं किया जा सक्ता, इस्से इसके बदलेमें तू मुझे खा ले और गुरूकी गौको त्यागन कर, सिंहने कहा राजा तू वडा मूर्ख है, जो एक गौके पीछे सुंदरशरीर और चक्रवर्तीराजको नष्ट करता है, तेरे भक्षणसे केवल एक गौ ही बचैगी, और जो तू वचरहा तो अनेक विघ्नोंसे प्रजाकी रक्षा करसकेगा, और इसमें तेरा वश नहीं चलता, इससे तेरा यशभी नष्ट नहीं होगा, परन्तु राजाने यही हठ की कि इसे छोड मुझे खा ले, तब सिंहने कहा यही हो, आओ! ज्यों ही राजा शेरके आगे जाकर गिरा, और सिंहके खानेकी वाट देखने लगा, कि राजाके ऊपर फूलोंकी वर्षा विद्याधरोंने की, और गौने राजासे कहा पुत्र उठ, और वर मांग! मैं तुझसे, प्रसन्न हूं, मैंने तेरी परीक्षा ली थी, ऋषिके प्रतापसे मुझे कालकाभी भय नहीं है, राजा उठकर देखे तो सिंह नहीं है, केवल माताकी समान गौ स्थित है, तब राजाने हाथ जोड कर कहा सुदक्षिणामें कुलबढाने वाला कीर्तिमान पुत्र हो, गौ बोली अभी मेरा दूध दुहकर पी ले; राजाने कहा, गुरुके कार्यसे बचा दूध पिऊंगा, इससे गौ बहुत प्रसन्न हुई, और आश्रममें आ गुरुसे समाचार सुनाय राजाने यज्ञसे बचा दूध पिया, फिर गुरु गुरुपत्नी और गौकी प्रदक्षिणा कर राजा अपने नगरमें आया, और रानी गर्भवती हुई. ॥ २ ॥

## तीसरासर्ग.

दशवें महीने रानीके पुत्र हुआ, राजाने उसका नाम रघु रक्खा, और वडे होने पर स्वयं राजाने उसे विद्या पढाई, और दिलीपके ९९ निन्यानवें यज्ञ करनेपर सौवे यज्ञका घोडा छोडने पर इन्द्रने मायासे गुप्तकर घोडा हरण किया, तव नन्दिनी गौके पसीनेके जलको रघुने आंखोंमें लगाकर इन्द्रको देखा, और कहा जब तुम ही ऐसा काम करते हो फिर श्रेष्ठमार्गमें कौन चलेगा, इन्द्रने कहा सत्य है, परन्तु यशकी रक्षा करनी सबको उचित है, मैंने सौ यज्ञ किये हैं, मेरे सामने कोई सौ यज्ञ नहीं करसक्ता, इससे मैं घोडा नहीं दूंगा, इस वातके ऊपर रघु और इन्द्रका घोर युद्ध हुआ, तब रघुने इन्द्रके धनुषकी ज्या छेदन करदी, इस पर क्रोध कर इन्द्रने रघुके वज्र मारा, और रघु गिरपडा परन्तु पलमात्रमें उस व्यथाको सहन कर फिर उठ बैठा, इस पर इन्द्रने प्रसन्न होकर कहा, तैंने मेरे वज्रकी चोटसही, इससे घोडेके सिवाय जो इच्छा हो सो मांग, तव रघुने कहा कि यही वर दो कि विना इस घोडेके भी पिताको सौ यज्ञका फल प्राप्तहो, और यह वृत्तान्त तुम्हारा दूत हमारे पितासे कहे, इन्द्रने स्वीकार किया तब इन्द्र स्वर्गको और रघु अपने स्थानको लौट गया, दिलीपने पहले ही वृत्तान्त सुनलिया था, पुत्रके आनेपर प्रसन्न हुआ और कुछ दिन पीछे उसे राज्य दे आप वनको चलागया.

## चौथासर्ग.

शरदऋतुमें रघु दिग्विजयको गया पूर्वदिशा जीत कर सुह्मदेश वंगदेश जीता गंगाके द्वीपमें जैतखम्भ गाडे, कपिशा नदी तर कर कलिंगदेशके राजाको जीता, फिर समुद्रके किनारे किनारे दक्षिणमें पहुंचा, कावेरी पार हो मलयागिरिके निकट डेरा कर पाण्डुदेशके राजासे मोती भेट ले मलय दर्दुरपर्वतोंको लांघ पश्चिममें आया, केरलदेशको जीत त्रिकूटपर्वतको देखता पारसीक देशमें आकर यवनोंको जीता, फिर उत्तर दिशामें जाकर हूण और काम्बोजोंसे भेंट ले हिमालय वासियोंसे कर ले कैलाससे लौटा, लौहित्या नदी उतर प्राग्ज्योतिष और कामरूपदेशके राजासे भेंटले सब दिशाजीत अपनी राजधानीमें आया और विश्वजित् यज्ञकर सब धन ब्राह्मणोंको दे दिया.

## पाँचवाँ सर्ग.

जिस समय राजा सबधन दानकर चुका तब कौत्सनाम ब्रह्मचारी वरतन्तुऋषिका शिष्य गुरुदक्षिणाकी इच्छासे राजाके पास आया, राजा जब मट्टीके पात्रमें अर्घ ले उसके निकट आया, तब उसने राजाको निर्धन देख अन्यत्र जानेकी इच्छा की, राजाने आगमनका कारण पूछा, तब ऋषिने कहा मुझे गुरुदक्षिणाके निमित्त चौदहकरोड अशरफी चाहिये, और तुम्हारे पास कुछ है नहीं, इससे मैं अन्य स्थान में जाताहूं, राजाने कहा दो तीन दिन ठहरो, ब्राह्मण ठहरगया, राजाने अपने रथमें शस्त्र रखवाये, और प्रातःकाल कुबेरपर चढनेकी इच्छा की, प्रातःकालही सेवकोंने कहा, महाराज रात आपके कोषमें सुवर्णकी वर्षा हुई है, राजाने कहा वह सब इस ब्राह्मणको देदो, ऋषिने कहा मैं गुरुदक्षिणासे अधिक नहीं लूंगा, और चौदहकरोड धन लेकर चला, राजाको आशीर्वाद दिया, कि तेरे तुझसाही गुणी पुत्र होगा; यह कहकर गया, रघुके अज पुत्र हुआ, वडे होनेपर विदर्भ देशके राजाने उसे अपनी बहनके स्वयंवरमें बुलाया, वह सेनासहित चला, मार्गमें नर्मदाके तटपर डेरा हुआ, वहां नदीसे एक हाथी निकला, जिसे देख सब सेना व्याकुल हुई, अजने एक साधारण बाण मारा जिसके लगतेही वह हाथी शरीर छोंड गंधर्व होगया, और बोला मैं प्रियम्वद नाम गंधर्वोंके राजाका पुत्र हूं मैं मतंगमुनिके शापसे हाथी होगया था, प्रार्थनाकरने पर उन्होंने कहा था कि अजके बाणप्रहारसे फिर तू अपने शरीरको प्राप्तहोगा, आज मनोरथ पूर्ण हुआ, इसके बदले मैं अपना सम्मोहन नाम अस्त्र देताहूं, इसके प्रयोगसे शत्रुओंकी हिंसा बिनाही जीत होतीहै, अज वह अस्त्र ले विदर्भदेशको गया, राजाने वडा सत्कार किया, अजको पहली रातमें कन्या मिलनेके विचारके कारण देरमें निद्रा आईथी, इससे प्रातःकाल वन्दियोंने उसे स्तुति कर जगाया.

## छठा सर्ग.

प्रातःकाल अज राजवेष धारणकर सभामे गया, इसका रूप देख सब राजा इन्दुमतीके मिलनेसे निराश हुए अजभी राजोंके बीचमें सिंहासनपर बैठा, शंखध्वनि होनेके उपरान्त इन्दुमति

सुखपालमें वैठकर आई, और जयमाला हाथमें लिये सुनन्दा दासीके संग राजोंको क्रमसे देखने लगी, सुनन्दाने राजोंका वंशगुणकहना प्रारंभ किया. मगधदेशके राजा परन्तपका वखानकर कहा इसके संग विवाहकर पटने नगरकी शोभा देख, इन्दुमतीके मनमें वह राजा न भाया, तब अंगदेशके राजा, उज्जैनके राजा, अनूपदेशके राजा, प्रतीप शूरसेनदेशके राजा सुषेण कलिंददेशके राजा, हेमांगद नागपूरके देवस्वरूप आदिराजाओंके सामने लेगई, और उनका कुल गुण वर्णन किया, परन्तु इन्दुमतीके मनमें कोई न भाया, अन्तमें जब अजके निकट गई तब उसका गुणवंशसुनकर मोहित हो उसके गलेमें जयमाला डालदी, और सब राजा यह देख उदास होगये.

## सातवाँ सर्ग.

इन्दुमतीको विवाह कर जब राजा अज अयोध्याको चला, तब मार्गमें स्वयम्बरके राजोंसे उसका महा संग्राम हुआ, अजने गन्धर्वके दिये अस्त्रका उनपर प्रयोग किया, जिससे सब राजोंकी सेनाको नींद आगई, उन्हें जीता छोड अज आनन्दपूर्वक अयोध्यामें आया, तब रघुने उसे राजदे आप वन जानेकी इच्छा की.

## आठवाँ सर्ग.

रघुने संन्यास लिया परन्तु पुत्रके विनय करनेपर वनको न गया, और कुटी बनाकर नगरके वाहर रहा, और कुछ दिनोमें योग समाधिसे शरीर त्यागन किया,. अजके राज्य करनेपर प्रजा रघुको भूलगई, अजके इन्दुमतीमें दशरथ पुत्र उत्पन्न हुआ, एकदिन इन्दु-मती सहित राजा वनविहार करनेगया, उसी समय गोकर्ण नाथजीको वीना सुनानेके निमित्त नारदजी आकाशमार्गमें जाते थे, कि पवनके लगनेसे उनकी वीनाके ऊपरसे फूलोंकी माला उडकर इन्दुमतीके हृदयपर गिरी, और रानी उसके लगतेही मरगई, राजाने महा-विलाप किया, जब उसके मृतककर्मकर चुकने परभी राजाके शोक की शान्ति न हुई, तब वशिष्ठजीका शिष्य आनकर राजाको समझाकर कहने लगा कि गुरुजीने कहा है आगे तृणविन्दु राजाने बडा जप कियाथा, उसके तपसे शंकित हो इन्द्रने हारिणी नाम अप्सरा उसका तप डिगानेको भेजी, राजाने उस अवसरकी चेष्टा जानकर उसे शाप दिया कि तू मानुषी हो, तब वह अप्सरा चरणोंमें गिर प्रार्थना करने लगी, कि भगवन् मैं पराधीन हूं, आप मेरा अपराध क्षमा कर शापानुग्रह कीजिये, तब राजऋषिने कहा जब स्वर्गके पुष्पका स्पर्श करेगी, तब अपने स्थानपर आजायगी सो उसीने विदर्भ देशमें आकर जन्म

लिया, और तुम्हारी रानी हुई, अब सुरपुष्प स्पर्श कर अपने स्थानको गई, इत्यादि गुरुका संदेशा कहकर शिष्य चलागया, तथापि राजाका शोक दूर न हुआ, और दशरथके बालक होनेके कारण ज्यों त्यों आठ वर्ष विताकर अन्तमें पुत्रको राज्यदे गंगासरयू संगममें देह त्याग स्वर्गमें इन्दुमतीसे जा मिला.

## नववाँ सर्ग.

राजादशरथने उत्तमप्रकारसे प्रजापालनकी, और कौशल्या सुमित्रा कैकेईसे विवाह कर अनेकप्रकार विहार किया—एकसमय राजा मृगयाको गया, रातमें तमसानदीके किनारे उसे हाथीके जल पीनेका शब्द सुनाई दिया, राजाने शब्दवेधी वाण छोडा, ज्योंही वह वाण लगा त्योंहीं हाय पिता यह शब्द सुनाई पडा, राजा तत्काल शीघ्रतासे जाकर देखै तो एकतपस्वी कुमारके वाण लगाहै, पूछनेपर कहा मैं करण जाति तपस्वीका पुत्र हूं, अंधे पितामाताके निमित्त जल लेने आयाथा, मुझे मातापिताके निकट पहुंचादो, राजाने पहुंचादिया, और अपना वृत्तान्त उनसे कहा, ज्योंही कुमारकी छातीसे वाण निकाला कि, वह तत्काल मरगया, अंधे मातापि-ताने काठ मंगाय चिता वनाय अपना शरीर त्यागते समय राजाको शाप दिया कि जिसप्रकार हम पुत्रवियोगमें शरीर त्यागन करते हैं, इसीप्रकार तूभी मृत्युको प्राप्त होगा, यह कह वे स्वर्गको गये और राजा उदासहो राजधानीमें आया.

## दशवाँ सर्ग.

वृद्धावस्था प्राप्त होनेपरभी दशरथके सन्तान न हुई, तव श्रृंगीऋषिको वुलाय राजाने पुत्रेष्टी यज्ञ किया, इसी समय विष्णुके निकट रावणसे दुःख पाये हुए देवता प्रार्थना करने लगे, कि भगवन् आप इस दुष्ट रावणको मार हमारा दुःख दूर करो, भगवानने कहा मैं दशरथके यहां जन्म लूंगा, तुम भय मत करो, यहां यह वार्ता होरहीथी कि इसी समय दशरथके यज्ञमें अग्निदेवता खीर लेकर प्रगटहुए, और कहा यह रानियोंको वांटदो, राजाने आधा भाग कौश-ल्याको, आधेका आधा कैकेईको शेष चौथाईके दोभाग कर कैकेई कौशल्याके हाथमें देकर सुमित्राको दिवाये, दशवें महीने कौशल्यासे रामचंद्र, कैकेईके भरत, सुमित्राके लक्ष्मण और शत्रुघ्न हुए.

## ग्यारहवाँ सर्ग ।

यज्ञकी रक्षाके निमित्त विश्वामित्रने कुमार राम और लक्ष्मणको मांगलिया, और अपने स्थानको ले चले, मार्गमें रामचन्द्रने ताडका का वध किया, आगे चलकर ऋषिने उन्हें वला

और अतिबला विद्या सिखाई, पीछे आश्रममें जाकर ऋषिने यज्ञ किया वहां रामचन्द्रने सुवाहुका प्राण संहारकर मारीचको सागरपार फेंक दिया, यज्ञ पूर्णहोनेपर जनकजीके यहांसे बुलावा आया, विश्वामित्रजी ऋषि और रामलक्ष्मणको साथ लेकर जनकपुर चले, मार्गमें गौतमकी स्त्रीको जो शापसे शिला होगईथी तारकर जनक पुर गये, वहां और राजोंसे उठानेको अशक्य धनुष रामचन्द्रने उठाकर तोडदिया, जनकने प्रसन्नहो अयोध्यासे दशरथको बुलाया, रामके संग सीता लक्ष्मणके संग उर्मिलाका, और भरतशत्रुघ्नका जनककी भतीजी कुशध्वजकी कन्या मांडवी श्रुतिकीर्तिके संग विवाह हुआ, जब दशरथ अयोध्याको चले, मार्गमें परशुरामने उनको रोकलिया तब रामने उनके धनुषको चढाकर उनका तेज हरण किया, और स्वर्ग प्राप्तिभी रोकदी.

## बारहवाँ सर्ग.

रामचंद्रके युवा होनेपर दशरथने रामको युवराजदेनेकी इच्छा की, उस समय कैकेईने राजासे दो वरदान मांगे, एकसे रामचंद्रको वनवास दूसरेसे भरतको राज्य, सीता लक्ष्मण सहित राम चौदह वर्षको वनवासी हुए, यहां रामकेवियोगमें राजा दशरथने शरीर त्यागन किया, तब वशिष्ठजीने भरतको ननसालसे बुलवाया, उन्होंने आकर राजाकी मृतक क्रिया की, और राजको स्वीकार न करके रामचंद्रको मनाने चित्रकूटपर गये; रामने अपनी पादुका देकर भरतजीको लौटादिया, वे खडाऊं गद्दीपर स्थापितकर नन्दिग्राममें तप करने लगे, रामचंद्र चित्रकूटसे चल ऋषियोंके आश्रममें रहे, जयन्तको एक आंखसे हीनकर रामचंद्र पंचवटीमें जारहे वहां लक्ष्मणने शूर्पणखाकी नासिका, कानो सहित काटली, जिस्से चौदह सहस्र राक्षसोंकेसंग रामचंद्रका युद्धहुआ; उनके मरनेपर रावणने मारीचके साथ आय छलकर जानकीको हरण किया; और मार्गमें जटायुको मार जानकीको लंकामें लेगया, रामचंद्र जानकीकी खोजमें चले, जटायु मार्गमें रामचंद्रको मिला, उसने जानकीहरणका वृत्तान्त रामचन्द्रसे कह प्राणत्याग दिये, रामने अपने हाथसे उसका संस्कार किया, पीछे कबन्धको मार, सुग्रीवसे मिल वालीको मारा, सुग्रीवकी आज्ञासे हनुमानादि वानर सीताकी खोजमें गये, और संपातीसे समाचार पाय हनुमानजी ४०० कोश सागर लांवगये, वहां जानकीको देख उनसे समाचार कह लंकाजलाय फिर लौट आये, रामचन्द्र समाचारसुन वानरोंकी सेना लेचले, समुद्रके उस पारही रामचन्द्रसे विभीषण आमिला, पीछे सागरका पुल बांध उसपार उतरकर वानर राक्षसोंका संग्राम हुआ, मेघनाद कुम्भकरणने महायुद्ध किया, पीछे वे रामलक्ष्मणके हाथसे मृतक हुए. रामचन्द्रने रावणका वध किया, पीछे विभीषणको राज्यदे सीतासे अग्निपरीक्षाले पुष्पकमें बैठ मुख्यवानरोंसहित अयोध्याको चले.

## तेरहवाँ सर्ग.

पुष्पकमें चलते हुए रामचन्द्रने जानकीको सागर दिखाया, उसकी महा महिमा वर्णन कर जहां जानकीको ढूंढते फिरेथे वह सब स्थान दिखाये, एकस्थानका वर्णन किया कि यहां मुझे तुह्मारा चरणसे गिराहुआ नूपुर मिलाथा, यहां हरणियोंने मुझे दुखी देख दक्षिणकीओर मुखकर तुम्हारा दक्षिणगमन बतायाथा, यह माल्यवान है यहां तुम्हारे विना महा व्याकुलता हुई थी, इसी प्रकार पंपासर, पंचवटी, गोदावरी, अगस्त्याश्रम दिखाया, शातकर्ण मुनिका पांच अपसराओं सहित जहां निवास था वह सरोवर दिखाया, फिर सुतीक्ष्ण, ऊर्ध्वबाहु, और शरभंगका आश्रम दिखाया, मन्दाकिनीके निकट अत्रिका आश्रम दिखाकर कहा चित्रकूटमें यह वही वटवृक्ष है जिसकी तुम पूजा करती थीं यह गंगा यमुनाका संगम है, जहां स्नानसे मुक्ति होती है. यह निषाद राजका गांव है यहां मुझे जटा बांधते देखकर सुमंतने रोकर कहाथा 'केकई अब तेरे मनोरथ सिद्ध हुए' यह सरयू वहती है, वह देखो हमारे मिलनेको भरत आते हैं भरतके आनेपर रामचन्द्रने पृथ्वीपर विमान उतारा और भरतशत्रुघ्न गुरुमंत्रियोंसे मिल अयोध्याके उपवनोंमें डेरा किया.

## चौदहवाँ सर्ग.

रामचन्द्रके नगरमें प्रवेश करने पर बडा आनन्द हुआ, रामने रनवासमें जाकर कौशल्या केकई सुमित्राके पग वन्दन किये, फिर रामचन्द्रको राजतिलक दिया गया, सब ऋषि और सुग्रीव विभीषणादिको रामचन्द्रने विदा किया, रामचन्द्र धर्मराज करने लगे, इसी अवसरमें सीता गर्भवती हुई, रामके मनोरथ पूछने पर उन्होंने गंगा किनारे तपस्विनियोंसे भेंट करनेकी इच्छा प्रगटकी, रामने स्वीकार किया, फिर भद्र नामक सेवकके सहित रामचन्द्र अयोध्या देखनेको महलकी छतपर चढे, वहां रामने उससे पूछा लोग हमारे विषयमें क्या चरचा करते हैं, उसने कहा आपकी सब प्रकार बडाई करते हैं, परन्तु रावणके घरमें रही जानकीको घरमें फिर रखलेनेके विषयमें अच्छा नहीं कहते, इसपर रामचन्द्र महाक्लेशित हुए और जानकीका त्यागनाही उचित जान लक्ष्मणसे कहा, तुम वाल्मीकिजीके आश्रमके निकट जानकीको त्याग आओ, लक्ष्मण रथमें बैठाकरले चले, जानकी वन देखकर प्रसन्नहो बोली, रघुनाथ हमारी सब इच्छा पूरी करते हैं, जब गंगा पार हुई तब लक्ष्मणजीने उन्हें त्यागका समाचार सुनाया, जानकी सुन्तेही मूर्छित हुई चैतन्य होनेपर रामको कोईभी कुवचन न कहा केवल अपने भागकी ही निन्दा करने लगीं, लक्ष्मण हाथ जोड लौट आये, जानकी ऊंचे स्वरसे रोदन करने लगीं, वाल्मीकिजी वनमें कुशालेने आयेथे वह जानकीजीके

ढाढस बंधा अपने आश्रममें लेगये, मुनिकन्याओंके साथ जानकी रहने लगीं, रामनेभी दूसरा विवाह न किया, सोनेकी सीता बनाकर यज्ञ क्रिया करते रहे.

## पन्द्रहवाँ सर्ग.

एक समय यमुनातीरवासी ऋषि रामचन्द्रके पास आये, और उन्होंने लवणासुरसे कष्ट पानेका वृत्तान्त कहा, रामचन्द्रने शत्रुघ्नको सेना लेकर भेजा, शत्रुघ्नजी चले, और वाल्मीकिजीके आश्रममें मार्गवश प्राप्त हुए, उसीरातमें जानकीके लव और कुश दो पुत्र हुए, शत्रुघ्नजीने मधुवनमें पहुंच शूलहीन लवणासुरको मारडाला, और वहां मधुपुरी बसाकर रहने लगे, वाल्मीकिजीने बालकोंके संस्कार कर उन्हें रामायण पढाई, दो दो पुत्र शेष तीनों भाइयोंके हुए शत्रुघ्नजीने अपने पुत्र शत्रुघातीको मथुराका, और सुबाहुको विदिशाका राज्य दे रामचन्द्रके निकट प्रस्थान किया, और लव कुशके वृत्तान्तके अतिरिक्त सब वृत्तान्त रामचंद्रसे सुनाया, लव कुशका वृत्तान्त सुनानेको वाल्मीकिजीने निषेध कर दियाथा, कुछ दिनोंके उपरान्त एक ब्राह्मण मृतक हुए बालकको लेकर रामचंद्रके द्वारे रखकर कहने लगा, कि तुम्हारे अपराधसे मेरा पुत्र मर गया, रामचंद्रने उसे ढाढस बंधाय पुष्पकविमानको स्मरण किया, उसके आतेही रामचंद्र चढकर यमराजको जीतनेकी इच्छासे चले उस समय गूढवाणी हुई, हे राजन्! तुम्हारे राज्यमें कुछ धर्ममें विपरीतता हुई है, उसे खोजकर कृतकार्य होगे, रामचंद्र ढूंढने लगे, दक्षिणमें एक पुरुषको तप करते देखकर रामचन्द्रने उसका कुल नाम पूछा, उसने कहा मैं शम्बूक नाम शूद्र स्वर्गजानेकी इच्छासे तप करताहूं,शूद्रका तपमें अधिकार न देख रामचंद्रने खड्गसे उसका शिर काटलिया, उसके मरतेही ब्राह्मणका पुत्र जीगया, वहांसे राम अगस्त्यजीके दर्शनको गये, उन्होंने एक आभूषण दिया वह लेकर रामचन्द्र आये, और फिर अश्वमेध यज्ञ किया, वाल्मीकिके साथ लवकुश आये, उनके गानेकी प्रशंसा सुन रामचंद्रने उन्हें बुलाया, और रामायण सुनकर कर्ताका नाम पूछा, उन्होंने वाल्मीकिजीको बताया, रामचन्द्रने वाल्मीकिजीको अपनेको छोड शेष सब राज्य भेंटमें दिया, वाल्मीकिजीने राज्य न ले जानकीके स्वीकारको कहा, रामचन्द्रने कहा प्रजाको जानकीके विषयमें संदेह है, वे उनके सन्मुख परीक्षा दें तो मैं उन्हें ग्रहण करूंगा यह सुन वाल्मीकिजीने जानकीजीको बुलाया, और दूसरे दिन सभामें जानकीजीने आचमन कर कहा हे पृथ्वी देवी! जो मन वचन कर्मसे रामचन्द्रके सिवाय मैंने अन्य पुरुषका स्मरण नहीं कियाहै तो तुम फटजाओ और मैं उसमें समाजाऊं जानकीके यह कहतेही पृथ्वी फटगई, और जानकी उसमें समागई, रामचन्द्रने पुत्रोंको अपनेपास रक्खा सिन्धु देशका राज्य भरतको दिया, और तक्ष पुष्कल नाम अपने दो पुत्रोंको उन्हींके नामोंसे

दो राजधानियोंको वसाय भरतजीने उन्हें वहांका राजदिया, लक्ष्मणने अपने अंगद और चन्द्रकेतु बेटेको कारापथ देशका राज्य दिया, एकसमय मुनिके वेषमें कालपुरुषने आकर रामचन्द्रसे कहा जवतक हम तुम वार्ता करें तवतक कोई न आवे, और जो आवे वह वधके योग्य है, रामने स्वीकार किया तव कालपुरुषने कहा मुझे ब्रह्माजीने भेजा है और कहा है स्वर्गको जानेका समय होगया, इसी समय दुर्वासा द्वारे पर आये और लक्ष्मणसे रामके दर्शनको आनकर कहा, लक्ष्मणने शापके डरसे भीतर जा रामसे दुर्वासाका आना निवेदन किया, रामने कालपुरुषको बिदाकर वाहर आय दुर्वासाका दर्शन किया, और लक्ष्मणको त्याग दिया, उन्होंने सरयूतीर जाकर योगविधिसे शरीर त्यागदिया फिर कुशावती का कुशको और शरावतीका लवको राज्यदे महावीर और विभीषणको पृथ्वीपर रहनेकी आज्ञादे तीनोंभाई वानर और पुरवासियों सहित वैकुंठको पधारे.

## सोलहवाँ सर्ग.

रामके साकेत लोकमें पधारने पर वह राज उनके पुत्र और भतीजे भोग करने लगे, कुश कुशावतीमें राज्य करता था. एक समय रात्रिमें अयोध्याके अधिदेवताने किवाड लगे मन्दिरमें प्रवेश कर प्रार्थना की, रामचन्द्रके स्वर्गजानेसे मेरा स्थान शून्य पडाहै, आप चलकर फिर अयोध्याको वसाइये, कुशने यह स्वीकार कर कुशावतीपुरोहितोंको सोंप प्रातः कालही अयोध्याको प्रस्थान किया, और अयोध्या वसाकर उसमें रहने लगा, ग्रीष्म ऋतुमें एकवार कुश जलविहार करने लगा रामचन्द्रको अगस्त्यजीने जो वाजूबंद दियाथा और रामचन्द्रने कुशको दियाथा वही उससमय जलमें गिरगया कुशने धीवरोंको उसके खोजनेकी आज्ञादी. उन्होंने खोजा परन्तु न मिला, तव उन्होंने कहा महाराज नदीमें वह भूषण नहीं मिलता, इससे सन्देह होताहै कि कदाचित् दहमें रहने वाले कुमुद नाम नागने लेलियाहै कुशने यह सुनकर धनुष पर गरुडास्त्र चढाया, तव डरकर नाग कुमुद्वती बहनको संग ले वह भूषण लिये निकला और हाथ जोड कहने लगा कि मेरी वहन गेंद खेलतीथी उससमय तुम्हारा भुजबन्द गिरा सो इसने गेंदजानकर उठालिया, सो यह आप भूषण लीजिये और मेरी वहन कुमुद्वतीका अपराध क्षमाकर इसे व्याहिये, कुशने यह वचन सुन भूषण ले नागकन्यासे विवाह किया.

## सत्रहवाँ सर्ग.

कुशका पुत्र उस कुमुद्वतीमें अतिथि उत्पन्न हुआ, वह वालकही था कि कुशने इन्द्रकी सहायताके निमित्त एकदानवसे युद्ध किया, और उसे मार कर आपभी उसीके हाथसे मृतक हुआ, मंत्रियोंने अतिथिको अभिषेक किया, यह राजा महा प्रतापी ज्ञानी और चक्रवर्ती हुआ.

## अठारहवाँ सर्ग.

इस सर्गमें अतिथिके पुत्रपौत्रोंका थोडा थोडा वर्णन है, अतिथिका पुत्र निषध हुआ, उसको राज दे अतिथि वनको गया. निषधका पुत्र नल, उसका नभ, उसका पुंडरीक, उसका क्षेमधन्वा उसका देवानीक, उसका अहीनगु, उसका पारियात्र, उसका शिल, उसका उन्नाभ, उसका वज्रनाभ, उसका शंखन, उसका व्युपिताश्व,उसका विश्वसह, उसका हिरण्यनाभ,उसका कौशल्य, उसका ब्रह्मिष्ठ, उसका पुष्प, उसका ध्रुवसन्धि हुआ, यह राजा आखेटको गयाथा वहां सिंहसे मारागया, मंत्रियोंने इसके बालक बेटे सुदर्शनको गद्दीपर बैठाया यह राजा बडा प्रतापी हुआ.

## उन्नीसवाँ सर्ग.

अपने पुत्र अग्निवर्णको राज दे सुदर्शन नैमिषारण्यमें तप करने चला गया, अग्निवर्ण महा कामी हुआ दिन रात स्त्रियोंके संग विहार करतारहा, राजकाज सब भूल गया, मंत्रियोंके कहनेसे कभी प्रजाको दर्शन देता तो बाहर खिडकीसे अपना चरण लटकादेता अन्तमें बहुत विषय करनेसे क्षयरोगी हो मृतक हुआ, तब मंत्रियोंने उसकी गर्भवती पटरानीको राजपर बैठाया वह यथायोग्य राज करने लगी.

सम्पूर्णम् ।

पुस्तक मिलनेका ठिकाना--

खेमराज श्रीकृष्णदास,

"श्रीवेङ्कटेश्वर" स्टीम् प्रेस-बम्बई.

